समाजी यह दयानन्द सरस्वतीका चलाया एक सम्प्रदाय है, रूपान्तरसे यह आर्यसमाज वा दयानन्दी पन्थ कहाता है, इसमें ३६ जाति तथा ईसाई मुसलमानादि समस्त जातिके लोग संमिलित होसकते हैं, चार मिनटमें मुसलमान, ईसाई आर्य हो जाता है, यह लोग तर्पण, श्राद्ध, जातिकी जन्मसे व्यवस्था, अवतार, ईश्वरकी प्रतिमा, अर्चा, चौकाछूत आदि कुछ भी नहीं मानते, केवल विधवाविवाह नियोग एक स्त्रीके ग्यारह पति मानते हैं, वे पढेभी वेद चिल्लाते हैं, कुछ काम अच्छे भी करते हैं, स्कूल कालिज कन्याका पाठशाला खोलते हैं पर शिक्षा वही सत्यार्थप्रकाशी देते हैं ।

दादूपन्थी–महात्मा दादूजीका चलाया हुआ पन्थ है इसमें गृहस्थी भी होते हैं, इस पंथमें सुन्दरदास नामा एक अच्छा कवि हुआ ।

नानक पन्थी--गुरु नानकजीका चलाया एकपंथ है इसमें पञ्जाबी खत्री विशेष रूपसे संमिलित हैं इस सम्प्रदायके सब शिष्य कहाते हैं, यह पहले सब सनातन धर्मावलम्बी थे, अब जबसे इनमेंसे एक सिंह सम्प्रदाय निकला है, तबसे इनमें बहुत भेद हो गया है, सिंह समाजवाले अपनेको हिन्दू कहनेसे इनकार करते हैं, एक प्रकारसे समस्त पञ्जाब ही शिष्यधर्मा कहा जा सकता है, यह ग्रंथ साहबको पूजते हैं ।

राधास्वामी–यह राधास्वामीके द्वारा तथा उनके शिष्य राय शालिग्राम पोस्टमास्टरके द्वारा प्रचार किया हुआ एक नवीन मत है, यह अपना भेद गुप्त रखते हैं, शांतिमें रहना पसंद करते हैं, गुरुकी उच्छिष्ट प्रसादी चिठ्ठीमें बन्द होकर शिष्योंपर पहुंचती है, यह मद्य मांसका किसी प्रकार भी सेवन नहीं करते ।

इन सबके सिवाय चार्वाक, बौद्ध, जैन, शैव, शाक्त अनेक सम्प्रदाय इस भारतमें विद्यमान हैं, जिनके सिद्धान्त वर्णनकी इस पुस्तकमें आवश्यकता नहीं है, वह दूसरे ग्रंथमें लिखा जायगा ।

जातिविवेककी पुस्तकोंमें चौंसठ कला देखी जाती हैं, इससे हम यहां चौंसठ कलाओंके नाम लिखते हैं शैवतन्त्रमें इस प्रकार लिखा है—

१ गीतम् २ वाद्यम् ३ नृत्यम् ४ नाट्यम् ५ आलेख्यम् ६ विशेषकच्छेद्यम् ७तण्डुलकुसुमबलिविकाराः८पुष्पास्तरणम् ९दशनवसनांगरागाः १० मणिभूमिकाकर्म ११शयनरचनम् १२ उदकवाद्यमुदकघातः १३ चित्रयोगाः १४ माल्यग्रथनविकल्पाः १५ शेखरापीडयोजनम् १६ नेपथ्ययोगाः १७ कर्णपत्रभंगाः १८ सुगन्धयुक्तिः १९ भूषणयोजनम् २० ऐन्द्रजालम्२१कौचुमारयोगाः २२ हस्तलाघवम् २३ चित्र-

CC-0. Swami Atmanand Giri (Prabhuji) Veda Nidhi Varanasi. Digitzed by eGangotri

शाकापूपभक्ष्यविकारक्रियाः २४ पानकरसरागासवयोजनम् २५ सूचीवायकर्म २६ सूत्रक्रीडा २८वीणाडमरूकवाद्यानि २८ प्रहेलिकाः २९ प्रतिमाला ३० दुर्वचनयोगाः ३१ पुस्तकवाचनम् ३२ नाटकाख्यायिकादर्शनम् ३३ काव्यसमस्यापूरणम् ३४ पट्टिकावेत्रबाणविकल्पाः ३५ तर्ककर्माणि ३६ तक्षणं ३७ वास्तुविद्या ३८ रूप्यरत्नपरीक्षा ३९ धातुज्ञानम् ४० मणिरागज्ञानम् ४१ आकारज्ञानम् ४२ वृक्षायुर्वेदयोगाः ४३ मेषकुक्कुटलावकयुद्धविधिः ४४ शुकसारिकाप्रलपनम् ४५ उत्सादनम् ४६ केशमार्जनकौशलम् ४७ अक्षरमुष्टिकाकथनम् ४८ म्लेच्छितकुतर्कविकल्पाः ४९ देशभाषाज्ञानम् ५० पुष्पशकटिकानिर्मितज्ञानम् ५१ पंचमातृकाधारमातृका५२संवाच्यम्५३ मानसीकाव्यक्रिया ५४ अभिधानकोशः ५५ छन्दोज्ञानम् ५६ क्रियाविकल्पाः ५७ छलिकयोगाः ५८ वस्त्रगोपनानि ५९ द्यूतविशेषः ६० आकर्षक्रीडा ६१ बालक्रीडनकानि ६२ वैनायिकीनाम् ६३ वैजयिकीनाम् ६४ वैतालिकीनाञ्च विद्यानां ज्ञानम्, इति चतुः षष्टिकलानां नामानि ।

१ गाना २ बजाना ३ नाचना ४ नाट्य करना ५ चित्र लिखना ६ हीरेको वेधना ७ चावल फूलोंके रङ्ग निकालना ८ फूलोंका बिछाना ९ दन्त वस्त्र और अङ्गोंका रङ्गना १० मणियोंकी भूमि रचना ११ शयनस्थानकी रचना १२ जलतरङ्ग बजाना वा जलताडन विधि जानना १३ विष उतारना १४ माला आदिका गूंथना ॥ १५ मुकुट आदि बनाना १६ नेपथ्य रचना १७ कर्णभूषण रचना १८ सुगंधित पुष्पोंसे तेल बनाना १९ गहनेकी योजना २० इंद्रजाल विद्या २१ बहुरुपियापन, रूपभरना २२ पट्टे गदाका खेल जानना २३ शाक हुए आदि अनेक खाद्य पदार्थोंके बनानेका ज्ञान २४ पीनेके शर्बत आदि बनाना २५ सीनेका काम और लक्ष्यभेद जानना २६ सूत्रक्रीडा २७ वीणा डमरू बजाना २८ कहानी कहना २९ दूसरेकी बोली बनाकर बोलना ३० छल करना जानना ३१ पुस्तक बांचना ३२ नाटक आख्यायिका देखना ३३ काव्यकला समस्यापूर्ति जानना

CC-0. Swami Atmanand Giri (Prabhuji) Veda Nidhi Varanasi. Digitzed by eGangotri

३४ निवाडर डोरी आदि बुनना, वेतवाण आदिका प्रयोग् ३५ तर्क कर्म ३६ बढईका काम ३७ शिल्पविद्या, वस्तुकर्मका ज्ञान ३८ चांदी और रत्नोंकी परीक्षा ३९ धातुज्ञान ४० मणियोंके रूपका ज्ञान ४१ खानकी वस्तुओंकी भूमिकी पहचान ४२ वृक्षोंकी चिकित्सा ४३ मेढा मुर्गे और बटेरोंके लडानेकी विधिका ज्ञान ४४ तोते मैनाका प्रलाप ४५ वैरीका तिरस्कार ४६ मसाले आदिसे धोकर बालोंको शुद्ध करना ४७ मुट्ठीमेंकी वस्तु वताना ४८ म्लेच्छ भाषाका ज्ञान, उनके कुतर्कोंका उत्तर देना ४९ देश भाषाका ज्ञान ५० फूलोंकी सवारी वाहन आदिका रचना ५१ यन्त्र निर्माण अक्षर विन्यासादिका ज्ञान (वा कठपुतरी नचाना) ५२ वाणीमें प्रवीणता ५३ दूसरोंके मनकी बात जानना वा मनमें काव्य निर्माण कर लेना ५४ शब्दकोषका ज्ञान होना ५५ छन्दोंका ज्ञान ५६ अनेक प्रकारसे कार्यका सिद्ध करना ५७ छलविधि ५८ वस्त्रोंका छिपा देना ५९ द्यूतका विशेष परिज्ञान ६० दूसरेको आकर्षण करना ६१ बालकोंके खेल जानना ६२ विनयसे राजाको प्रसन्न कर लेना ६३ विनयका विचार वा देवताओंको वशमें करना ६४ वैतालिक विद्याका ज्ञान, यह ६४ चौसठ कला कहाती है, इनके जाननेवाला पुरुष चतुर होता है।

इति श्रीमुरादाबादवास्तव्यपंडितसुखानन्दमिश्रात्मजविद्यावारिधिपण्डितज्वालाप्रसाद-मिश्रसङ्कलिते जातिभास्करे चतुर्थखण्डः समाप्तः।

---

शुभं भूयात्।

दोहा—ब्रह्मा शंकर विष्णु श्री,—गणपत गिरा मनाय॥
जातिभास्कर ग्रन्थ यह, पूर्ण कियो सुखदाय॥ १॥
संवत शशिवारीशग्रह, भूमि मार्गशिरमास॥
कृष्णपक्ष भृगु पंचमी, पूर्ण कियो सुखरास॥ २॥
वसत रामगंगानिकट, नगर मुरादाबाद॥
भजन करत हरिको सदा, बुध ज्वालापरसाद॥ ३॥
श्रोता वक्ताके रहै, नित नवमंगल गेह॥
प्रेम नेम अरु धर्मलखि, करहिं परस्पर नेह॥ ४॥
करुणामय आनन्दनिधि, सकल सुमंगल मूल॥
जन ज्वालाप्रसाद पर, सदा रहो अनुकूल॥ ५॥

श्रीरस्तु।

सम्पूर्णोऽयं ग्रन्थः।

CC-0. Swami Atmanand Giri (Prabhuji) Veda Nidhi Varanasi. Digitzed by eGangotri

पुस्तकें मिलने के स्थान :-

१. खेमराज श्रीकृष्णदास,
श्रीवेंकटेश्वर स्टीम् प्रेस,
खेमराज श्रीकृष्णदास मार्ग,
सातवीं खेतवाड़ी खम्बाटा लेन
बम्बई—४०० ००४

२. गंगाविष्णु श्रीकृष्णदास,
लक्ष्मीवेंकटेश्वर स्टीम् प्रेस,
व बुक डिपो,
अहिल्या बाई चौक, कल्याण,
(जि० ठाणे—महाराष्ट्र)

३. खेमराज श्रीकृष्णदास, चौक—वाराणसी (उ. प्र.)

CC-0. Swami Atmanand Giri (Prabhuji) Veda Nidhi Varanasi. Digitzed by eGangotri

